**काव्ये शरीरानुगता तन्मुखं परिकीर्तितम् ।। ३९ ।।**

**बीजस्योद्घाटनं यत्र दृष्टनष्टमिव क्वचित् ।**

## अभिनवभारती

रत्नावल्यां प्रथमोऽङ्कः, तथा हि, अमात्यस्य वीरो, वत्सराजस्य शृङ्गाराद्भुतौ ततः शृङ्गार इति इयानयं सागरिकायाया राजदर्शनेऽमात्यप्रारम्भविषयोक्तेऽर्थं-राशिरुपयोगीति मुखसन्धिः । एवं प्रतिसन्धि वक्तव्यम् ।।३९।।

बीजस्योद्घाटनं यत्रेति । कार्यतया दृष्टं कारणतया नष्टमिति केचित्, उपादेये दृष्टं हेये नष्टमित्यन्ये, नायकेतिवृत्ते दृष्टं प्रतिनायकेतिवृत्ते नष्टमित्यपरे । न चैतत्स-मञ्जसम्, एकविषयमन्तरेण सन्धानायोगात्, नाशस्यापि च हेयादिविषयस्य प्रारम्भ-वशेन दृष्टतयैव संग्रहसंपत्तेः । तस्मादयमत्रार्थः – बीजस्योद्घाटनं तावत् फलानुगुणो दशाविशेषः तद् दृष्टमपि विरोधिसंनिधेर्नष्टमिव, पांसुना पिहितस्येव बीजस्या-ङ्कुररूपमुद्घाटनम् । यथा वेणीसंहारे कञ्चुकिवचनम्—

## बालक्रीड़ा

(मूल) जहां बीज की उत्पत्ति नाना अर्थो से प्रयोजनों से अनुस्यूत रसों का उद्भव करने वाली होकर इतिवृत्त के अनुगत होती है उसे मुख सन्धि कहते हैं ।।३९।।

है । इसमें रसौ का विचित्र आस्वाद जैसे--अमात्य में वीररस है वत्सराज में पहले शृङ्गार एवं अद्भुत है पश्चात् भी शृङ्गार है । यहां अमात्य की प्रारम्भिक क्रियाओं के द्वारा सागरिका को राजा के दर्शन की प्राप्ति में इतना अर्थराशि उपयोगी है अतः यह मुख सन्धि है । इसी प्रकार प्रतिमुख सन्धि को समझें ।।३९।।

यहाँ बीज का उद्घाटन होता है । बीज के उद्घाटन का आशय कोई ऐसा बतलाते हैं कि कार्यरूप में दिखाई पड़ता है अतः दृष्ट है किन्तु कारण रूप में नहीं दिखाई पड़ता है अतः अदृष्ट है । अन्य लोग कहते हैं उपादेय अंश में दृष्ट है और हेय अंश में अदृष्ट है। अपर लोनों का मत है कि नायक के इतिवृत्त में दृष्ट है किन्तु प्रतिनायक के इतिवृत्त में कथाभाग में अदृष्ट है । अभिनवगुप्ताचार्य कहते हैं कि यह समञ्जस नही है युक्तियुक्त नही है । क्योंकि किसी विषय को आधार बनाये विना अनुसन्धान नही हो सकता है अनुसन्धान विषय का ही होता है अतः हेयादिविषयक नाश भी प्रारम्भिक अवस्था के रूप में दृष्ट ही का होता है फलतः नाश में भी दृष्टरूप से ही पदार्थ का संग्रह प्राप्त है। इस लिए यहां यह अर्थ है—बीज का उद्घाटन माने फल के अनुकूल दशाविशेष। वह दशा विशेष दिखाई दिया हुआ भी विरोधी की सन्निधि में नष्टप्राय हो जाता है। फलतः उद्घाटन पदार्थ है जैसे धूलि में छिपे हुए बीज का अङ्कर के रूप में उद्घाटन। जैसे वेणीसंहार में कञ्चुकी का वाक्य है—

अभिनवभारती

आशस्त्रग्रहणादकुण्ठपरशोस्तस्यापि जेता मुने-
स्तापायास्य न पाण्डुसूनुभिरयं भीष्मः शरैः शायितः ।
प्रौढानेकधनुर्धरारिविजयश्रान्तस्य चैकाकिनो
बालस्यायमरातिलूनधनुषः प्रीतोऽभिमन्योर्वधात् ।। (अ २-२)

अत्र पाण्डवाभ्युदयस्य मुखोपक्षिप्तस्योद्घाटनं भीष्मवधाद् दृष्टमभिमन्युवधान्नष्टम्। अत्रापि वेदितमिति केचित्। तदा चार्थो न संगमितः स्यात्। दृष्टतैव प्रतिमुख उपयोगिनी, नष्टता त्ववमर्शं एवेति केचिदुत्तरोत्तरविकासतारतम्यं दृष्टनष्टत्व-माहुः। पूर्वावस्था हि दृष्टाप्युत्तरदृष्टविकासापेक्षया नष्टा। एवं संमृष्टोपमविकास उत्तरापेक्षयेति मन्यते, अत्रापीवार्थो न संगच्छत एव, न कार्यजननं शक्त्या।

तस्मादयमत्रार्थः—दृष्टं नष्टमिव कृत्वा तावन्मुखे न्यस्तं भूमाविव वीजं, अमात्येन सागरिकाचेष्टितं वसन्तोत्सवकामदेवपूजादिना तिरोहितं नष्टमिव। सागरि-काचेष्टितस्य हि बीजस्येव तदाच्छादकमुत्सवादिरूपं भूमिरिव प्रत्युद्वोधकम्। तस्य दृष्टनष्टतुल्यं सर्वत्रैव कथाभागसमूहे तत्प्रतिमुखं, प्रतिराभिमुख्येन यतोऽत्र वृत्तः। पराङ्मुखता हि दृष्टनष्टकल्पनानिदर्शनम्। रत्नावल्यां—परप्पेसत्तण-

बालक्रीड़ा

आशस्त्र। जब से शस्त्र ग्रहण किया है तब से आज तक जिसका परशु कभी भी किसी के द्वारा भी कुण्ठित नही हुआ है उस परशुराम मुनि को भी जीतने वाले भीष्म को इन पाण्डु के छोकरों ने वाणों के द्वारा मार कर युद्ध में सुता दिया। अहो महान् खेद का विषय है कि यह भीष्म का सुला देना जिस राजा दुर्योधन के ताप का हेतु नहीं हुआ वह दुर्योधन आज अभिमन्यु के वध से प्रसन्न हो रहा है। जो अभिमन्यु प्रौढ अनेक धनुर्धारियों को जीत कर के थका हुआ था। जो एकाकी था वालक था उस पर भी शत्रुओं के द्वारा धनुष के काट देने से जो धनुष से रहित था।

यहां मुख सन्धि में उपक्षिप्त पाण्डुओं का अभ्युदय भीष्म के वध से दृष्ट है किन्तु अभिमन्यु के वध से अदृष्ट हो गया है। कोई कहते हैं कि कुछ भी हो किन्तु मुखसन्धि में उपक्षिप्त अर्थ की जानकारी तो यहां हुई। अन्य लोग कहते हैं कि जानकारी होने से भी क्या हुआ अर्थ सङ्गत तो नही हुआ। क्योंकि प्रतिमुख सन्धि में अर्थ की दृष्टता ही अपेक्षित है नष्टता तो अवमर्श में होती है। कोई तो कहते हैं कि उत्तरोत्तर विकाश में जो तारतम्य है कमी वेशी है वही दृष्ट नष्ट पदार्थ है। पूर्वावस्था दिखाई पड़ी यद्यपि तद्यपि उत्तर विकाश की अपेक्षा से नष्ट ही है। इस तरह उत्तर विकाश की अपेक्षा से यह विकाश सम्मृष्ट जैसा है धुल गया जैसा है। यहां दृष्ट नष्टमिव में उक्त इव शब्द का अर्थ सङ्गत नही होता है और न शक्ति के द्वारा कार्य को पैदा करता है।

**मुखन्यस्तस्य सर्वत्र तद्वै प्रतिमुखं स्मृतम् ।। ४० ।।**
**उद्भेदस्तस्य बीजस्य प्राप्तिरप्राप्तिरेव वा ।**

अभिनवभारती

दूसिदं वि मे शरीरं एदस्स दंसणेण अज्ज बहुमदं संपण्णम् (परप्रेष्यत्वदूषितमिव मे शरीरमेतस्य दर्शनेनाद्य बहुमतं सम्पन्नम् ) इत्यादिसागरिकोक्तेः प्रथमाङ्कगतायाः सुसङ्गतारचितराजसमागमपर्यन्तं काव्यं द्वितीयाङ्कगतं प्रतिमुख सन्धिः। उद्घाटितत्वाद् बीजस्यस्तोकमात्रं तु शङ्कुकादिभिरुदाहृतं यत्तदेकदेश-लक्षणमित्ति द्रष्टव्यम् ।। ४० ।।

उद्भेद इति। तस्येति उत्पत्युद्घाटनदशाद्वयाविष्टस्य बीजस्य यत्रोद्भेदः फल-जननाभिमुख्यत्वं स गर्भः। उद्भेदमेव विवृणोति प्राप्तिरित्यादिना। प्राप्तिर्नायक-विषया, अप्राप्तिः प्रतिनायकचरिते पुनश्चान्वेषणमित्युभयसाधारणम्। अन्ये तु

बालक्रीड़ा

(मूल) पहले कहीं पर दिखाई पड़ा परन्तु फिर नष्ट हो गया ऐसे मुखसन्धि में उपन्यस्त वीज का जहां उद्घाटन होता है उसे प्रतिमुख सन्धि मानते हैं ।।४०।।

इस लिए यहां यह अर्थ है कि जैसे भूमि में रख देने से बीज दृष्ट हुआ भी नष्ट जैसा है वैसे मुख सन्धि में रखा हुआ अर्थ राशि प्रतिमुख सन्धि में नष्ट कहा जाता है। अमात्य ने सागरिका की चेष्टाओं को कसन्तोत्सव एवं कामदेव के पूजन आदि से निरोहित कर दिया अतः नष्ट की तरह वे प्रतीत हुई। किन्तु जैसे जैसे भूमि बीज की आच्छादक होती हुई भी प्रत्युद्वोधक होती है उसी तरह उत्सव पूजन आदि सागरिका की चेष्टाओं के आच्छादक होते हुए भी उद्बोधक ही हैं। इस लिए सर्वत्र कथाभाग समूह में बीज के दीखने और छिपने के तुल्य प्रतिमुख सन्धि है। क्योंकि यहां प्रति माने आभिमुख्येन इतिवृत्त की वृत्ति है स्थिति है। पराङ् मुखता दृष्ट नष्ट कल्पना में निदर्शन है।

रत्नावली में—दूसरे की चाकरी करने से जिस शरीर को मैं तुच्छ समझती थी वह शरीर आज मेरे लिए बहु सम्मान्य हो गया है। इत्यादि प्रथमाङ्कगत सागरिका के कथन से आरम्भ करके सुसङ्गता के द्वारा कराये गये वत्सराज के समागम पर्यन्त द्वितीयाङ्कगत काव्य प्रतिमुख सन्धि है। क्योंकि इसमें वीज का उद्घाटन है। और जो तो अङ्कुरादि के द्वारा थोडा सा बतलाया गया है वह उसका एक देशीय लक्षण है ऐसा समझना चाहिए ।।४०।।

उद्भेद। उत्पत्ति और उद्घाटन इन दो दशाओं से आविष्ट बीज का जहां उद्भेद होता है यानी फल को पैदा करने की अनुकूलता होती है वह गर्भ सन्धि है। प्राप्ति इत्यादि के द्वारा उद्भेद का ही विवरण करते हैं। नायक के विषय में प्राप्ति

अभिनवभारती

वीररौद्रविषय एवैतस्यार्थस्य भावादव्यापित्वादेवमाहुः । प्राप्तिः, अप्राप्तिः, अन्वेषण मित्येवं भूताभिरवस्थाभिः पुनः पुनर्भवन्तीभिर्युक्तो गर्भसन्धिः, प्राप्तिसम्भवाख्य-यावस्थया युक्तत्वेन फलस्य गर्भीभावात् । तथा हि—रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के सुसङ्गता—अदक्खिणा दाणि तुमं, जा एव्वं भट्टिणा हत्थेण गहीदा वि कोव ण मुंचेसि ( अदक्षिणा इदानीं त्वं या एवं भर्त्रा हस्तेन गृहीतापि कोपं न मुञ्चसि ) इत्यादौ प्राप्तिः । पुनर्वासवदत्ताप्रवेशेऽप्राप्तिस्तृतीयेऽङ्के । तद्वृत्तान्तान्वेषणाय गतश्चि रयति वसन्तकः" इत्यन्वेषणम् । विदूषकः--ही ही भीः कोसंवीरज्जलंभेणावि ण तारिसो पिअवअस्सस्स परितोसो । जारिसो मम सआसादो पिअवअणं सुणिअ भविस्सदि" अहो हा कोशाम्बीराज्यलाभेनापि न तादृशः प्रियवयस्यस्य परितोषो यादृशो मत्सकासत् प्रियवचनं श्रुत्वा भविष्यति इत्यादौ प्राप्तिः । पुनः "इह तदप्यस्त्येव बिम्बाधरे" इति । विदूषकस्य--"भो वयस्य, किं अवरं" इत्यत्र वास-वदत्ताप्रत्यभिज्ञानादप्राप्तिः । पुनः सागरिकायाः सङ्केतस्थानागमने अन्वेषणम् ।

बालक्रीड़ा

है और प्रतिनायक के चरित में अप्राप्ति है । फिर अन्वेषण है । यह उभय साधारण है । अन्य लोग तो कहते हैं कि वीर एवं रौद्र रस के विषय में ही इस अर्थ की सत्ता है । प्रश्न-ऐसा क्यों कहते है । उत्तर । ऐसा कहने का आशय है कि यह अर्थ अव्यापी है । कभी प्राप्ति कभी अप्राप्ति और पुनः अन्वेषण इस प्रकार की पुनः पुनः होने वाली अवस्थाओं से युक्त गर्भ सन्धि है । प्राप्ति सम्भव नामक अवस्था से युक्त होने के कारण फल का गर्भीभाव इस में होता है । जैसे—रत्नावली में द्वितीय अङ्क में सुसङ्गता कहती है कि हे सागरिके ! इस समय तुम अदक्षिण हो गई हो प्रतिकूल हो गई हो जो भर्त्ता के द्वारा स्वयं अपने हाथ से गृहीत होने पर भी कोप को नही छोड़ रही हो । इत्यादि में प्राप्ति अवस्था है । पुनः तृतीय अङ्क में वासवदत्ता के प्रवेश के समय में अप्राप्ति है । उसके वृत्तान्त का अन्वेषण करने के लिए गया वसन्तक देरी कर रहा है । यह अन्वेषण है ।

विदूषक कहता है अहा हा कौशाम्वी के राज्य के मिलने पर भी प्रियवयस्य को उतना परितोष नही होगा जितना कि मुझ से प्रिय वचन को सुनकर होगा । इत्यादि में प्राप्ति है ।

पुनः—किं पद्मस्य रुचिं न हन्ति, नयनानन्दं विधत्ते न किं
वृद्धिं वा झषकेतनस्य कुरुते नालोकमात्रेण किम् ।
वक्त्रेन्दौ तव सत्ययं यदपरः शीतांशुरुज्जृम्भते,
दर्पः स्यादमृतेन चेदिह तदप्यस्त्येव बिम्बाधरे ।

**पुनश्चान्वेषणं यत्र स गर्भ इति संज्ञितः ॥ ४१ ॥**
**गर्भनिर्भिन्नबीजार्थो विलोभनकृतोऽथवा ।**

अभिनवभारती

पुनर्लतापाशकरणे प्राप्तिरित्येवं गर्भः । अप्राप्त्यंशश्चात्रावश्यंभावी, अन्यथा हि सम्भावनात्मा प्राप्तिसम्भवः कथं, निश्चय एव हि स्यात्। अवमर्शे तु प्राप्तेरेव प्रधानता प्राप्त्यंशस्य च न्यूनतेति विशेषः ॥ ४१ ॥

गर्भनिर्भिन्नबीजार्थ इति। केचिद्विमर्श इति पठन्ति, अन्येऽवमर्श इति, तत्र सन्देहात्मको विमर्शः। ननु पूर्वः सम्भावनाप्रत्ययः, ततः संशय इति नेदमुचिम्, संशयनिर्णयान्तरालवर्तिनं हि तर्कं तार्किका प्राहुः। किं च विमर्शसन्निर्विनियत-फलप्राप्त्यवस्थया व्याप्तः, तच्च नियतत्वं सन्देहश्चेति किमेतत्। अत्राहुः—तर्कान न्तरमपि हेत्वन्तरवशाद् बाधच्छलरूपतापराकरणे संशयो भवेत्, किं न भवति।

बालक्रीड़ा

(मूल) जहां मुखसन्धि में उपन्यस्त बीज का उद्भेद होवे उसकी गर्भसन्धि यह संज्ञा है। इसमें कभी फल की प्राप्ति होती है और कभी नहीं। अतः उसका पुनः अन्वेषण करना होता है ॥४१॥

हे प्रिये सागरिके ! तुम्हारे मुख चन्द्र के रहते हुए यह जो अपर शीतांसु उज्जृम्भण कर रहा है यह क्या बात है। क्या तुम्हारा यह मुखचन्द्र पद्म की कान्ति को फीका नही कर देता है ? या नयनों को आनन्द नही देता है क्या ? या देखने ही मात्र से काम को उत्तेजित नहीं कर देता है क्या ? अगर कहो कि इस शीतांशु को अमृत का दर्प है तो वह भी बिम्बाधर में है ही। इत्यादि।

विदूषक के द्वारा भोः वयस्य ! और क्या हो सकता है' इस में वासवदत्ता को पहिचान लेने से सागरिका की अप्राप्ति है। पुनः सागरिका का संकेत स्थान में नही आने पर अन्वेषण है। पुनः लता की फांसी बनाकर लटकने के समय में सागरिका की प्राप्ति होती है इस प्रकार यह गर्भ सन्धि है। गर्भ सन्धि में अप्राप्त्यंश अवश्यं भावी है यदि अप्राप्त्यंश नही होगा तो सम्भावना स्वरूप प्राप्ति सम्भव कैसे हो सकता है निश्चय ही होगा। प्रश्न—यदि इसमें अप्राप्ति रूप अंश भी रहेगा तो गर्भ का और अवमर्श का परस्पर में भेद क्या होगा। उत्तर देते हैं कि गर्भ में सम्भावना मात्र प्राप्ति की रहती है अतः अप्राप्ति की प्रधानता है और प्राप्त्यंश न्यून है। और अवमर्श में तो प्राप्ति की प्रधानता है और अप्राप्ति रूप अंश की न्यूनता है। यही विशेष है यही इन दोनों में भेद है ॥४१॥

गर्भनिर्भिन्नबीजार्थः । यहां कोई विमर्शः ऐसा पढते हैं दूसरे लोग अवमर्शः ऐसा पढते हैं। किन्तु यहां सन्देहात्मा विमर्श ही है। प्रश्न-जब पहले सम्भावना का प्रत्यय हो गया तब फिर सन्देह कैसा। यह तो उचित नही है। क्योंकि तार्किक लोग

**क्रोधव्यसनजो वापि स विमर्श इति स्मृतः ।। ४२ ।।**

अभिनवभारती

इहापि च निमित्तबलात्कुतश्चित्संभावितमपि फलं यदा बलवता प्रत्यूह्यते। कारणानि च बलवन्ति भवन्ति तदा जनकविघातकयोस्तुल्यबलत्वात् कथं न सन्देहः। तुल्यबलविरोधविधीयमानवैधुर्यव्याधूननसन्धीयमानस्फारफलावलोकनायां च पुरुषकारः सुतरामुद्धुरकन्धरीभवतीति तर्कानन्तरमत्र संशयः ततो निर्णय इत्येतदेवोचिततरम्। तथा हि- पुरुषकारशालिन एव श्लाघ्यन्ते, अद्भुतमद्भुतं प्राणसंदेहादप्यनेनात्मा समुत्तारितो यत्र संभावनाविनाभवति, अत एवात्र प्रयत्नस्ततो विधुरप्रयत्नस्ततो य उपनिपातः, तत एव पुरुषकारोद्यतः नाशमपि भजन् विजिगीषागर्भत्वेन पुनः प्रोद्यमं भजतीति तदाशयेन नियता फलप्राप्तिरुच्यते। श्रेयांसि बहुविघ्नानीति पश्यता तदत्र मया विघ्नापसारणं कर्तव्यमिति साभिमानः स्वमुद्योगसूत्रं सहस्रगुणीकुरुते, तथा हि सागरिकाबन्धनेऽपि महामात्यप्रयुक्तमैन्द्रजालिकवृत्तं सुनिपुणमुपनिबद्धं तावत्।

बालक्रीड़ा

(मूल) गर्भ सन्धि में उद्भिन्न बीज रूपी अर्थ के विलोभन के कारण अथवा क्रोध के व्यसन पौनःपुन्य के बदौलत जो विमर्श होता है वही विमर्श सन्धि मानी गई है ।।४२।।

संशय और निर्णय के अन्तरालवर्त्ती को तर्क कहते हैं। किं च एक बात और भी है कि विमर्शसन्धि नियत फलप्राप्ति रूप अवस्था से व्याप्त रहती है अतः नियतत्व भी रहे और सन्देह भी रहे यह क्या? इस पर उत्तर देते हैं कि तर्क के बाद भी अन्य हेतुओं के कारण होने वाले बाध और छल के पराकरण में संशय हो सकता है कि यह क्यों नही होता है। या क्यों नहीं हो रहा है। यहां किसी निमित्त के बदौलत सम्भावित हुआ भी फल जब किसी बलवान् विघ्न के कारण विरुद्ध ऊहा का विषय अवश्य बन जाता है या हो जाता है किन्तु उत्पादक कारण भी बलवान् है तब उत्पादक एवं विघातक दोनों की तुल्यबलवत्ता के होने पर सन्देह क्यों नही होगा अवश्य ही होगा।

तुल्यबलशाली। विरोधियों के द्वारा विधीयमान विघ्न के हटाने और सन्धीयमान विशाल फल के मिलने में उद्योगी का सामर्थ्य अवश्य ही समुत्कृष्ट होता है उदधुर कन्धरी होता है अतः तर्क के बाद संशय और फिर निर्णय यही उचिततर है। पुरुषकारशाली समर्थों की श्लाघा की जाती है कि आश्चर्य है आश्चर्य है कि प्राणों की सन्देहावस्था से भी इसने अपने आप को उबार लिया इस तरह जहां सम्भावना का अविनाभाव है निश्चितता है और इसी लिए यहां प्रयत्न करता है विधुरता होती है फिर प्रयत्न करता है फिर जो उपनिपात होता है इसी से पुरुषकार करने में उद्यत पुरुष नाश को प्राप्त करता हुआ भी विजिगीषु होने के कारण पुनः प्रकृष्ट उद्यम

## अभिनवभारती

अन्ये त्ववमर्शो विघ्न इति विदन्ति । तस्य व्याख्यानं बीजशब्देन, तद्बीजफलं, अर्थशब्देन निवृत्तिरुच्यते। तेन गर्भनिर्भिन्नप्रदर्शितमुखं यद्बीजफलं तस्य योऽर्थो निवृत्तिः पुनस्तत्रैव संपादनं निष्प्रत्यूहप्राणतया फलप्रसूतिः, तच्छब्देन यत्रेत्याक्षिप्तम्, सा च निवृत्तिः क्रोधेन च निमित्तेन लोभेन वा व्यसनेन शापादिना वा । अपिशब्दाद् विघ्ननिमित्तान्तराणां प्रतिपदमशक्यनिर्देशानां संग्रहः । स च देव्या वासवदत्तया सागरिकायाः कारानिक्षेपात्प्रभृति येयं तुरीयेऽङ्के राज्ञ उक्तिः--

कण्ठाश्लेषं समासाद्य तस्याः प्रभ्रष्टयानया ।
तुल्यावस्था सखीवेयं तनुराश्वास्यते मम ॥

अत्र विघ्ने वासवदत्ताक्रोधो निमित्तम् । लोभस्तु निमित्तं, तथा तापसवत्सराजे—'त्वत्संप्राप्तिविलोभितेन सचिवैः प्राणा मया धारिताः' इति । तदपरे न सहन्ते-न ह्यत्र वासवदत्ताप्राप्तिलोभः प्रकृते फले विघ्नकारीति, इदं तदोदाहरणं-तत्रैव परिणीतायामपि पद्मावत्यां वासवदत्तामलभमानस्य राज्ञो मरणाध्यवसायो, मुमूर्षोः तदलाभे मन्त्रिणां सुतरां राज्यप्राप्तिदीर्घलोभो निमित्तमिति ।

### बालक्रीड़ा

करता है इस लिए वहां फल की प्राप्ति को नियत कहते हैं । क्योंकि उत्तम कार्यों में वहुत विघ्न होते हैं ऐसा समझकर मुझे यहां विघ्नों का अपसारण अवश्य करना है इस अभिमान से वह अपने उद्योग सूत्र को हजार गुणा करता है । जैसे-सागरिका को बन्धन सूत्र में बांधने में भी महामात्य ने ऐन्द्रजालिक के वृत्तान्त को बड़ी बुद्धिमानी के साथ उपनिबद्ध किया ।

अन्य लोग तो अवमर्श माने विघ्न होता है ऐसा समझते हैं । उसकी व्याख्या करने के समय में बीज शब्द से बीज का फल कहते हैं और अर्थ शब्द से उसकी निवृत्ति को कहते हैं । इस लिए जो गर्भ में निर्भिन्न है प्रगट है अतः आरम्भ में दिखलाई पड़ा है ऐसा जो बीज का फल है उसका जो अर्थ माने निवृत्ति है । अर्थोऽभिधेयरैवस्तुप्रयोजननिवृत्तिषु इस कोष के अनुसार अर्थ शब्द का निवृत्ति अर्थ है । इसके बाद उस निवृत्त बीज फल का पुनः वही पर सम्पादन अर्थात् निर्विघ्न प्रसव । यत्तदोः नित्य सम्बन्धः के अनुसार यहां तच्छब्द से यत्र शब्द का आक्षेप कर लिया है । वह निवृत्ति भी कहीं पर क्रोध के कारण कहीं पर लोभ के कहीं पर व्यसन के कहीं पर शापादि के द्वारा हो जाती है । अपि शब्द से विघ्न के भिन्न २ कारणों का संग्रह है जिनमें प्रत्येक का निर्देश करना अशक्य है ।

देवी वासवदत्ता के द्वारा जो सागरिका का कारागार में निक्षेप है वहां से आरम्भ करके यह जो वासवदत्ता के विषय में चतुर्थ अङ्क में राजा की उक्ति है कि—

## अभिनवभारती

तच्च व्यसनं त्ववमर्शनिमित्तमिति अभिज्ञानशाकुन्तले दर्शितम् । एवमन्यदुत्प्रेक्ष्यम् । तथा हि—सपत्न्यां विद्याप्रभावो निमित्तमवमर्शे, क्वचिद्दैवं, क्वचित्समयः—यथा विक्रमोर्वश्यां पुत्रवदनावलोकनादूर्वश्याः स्वर्गगमनाध्यवसायः ।

बालक्रीड़ा

उसके कण्ठ का आलिङ्गन करके प्रभ्रष्ट होने वाली यह तुल्य अवस्था से युक्त सखी की तरह मेरे शरीर का आश्वासन करती है ।

यहां होने वाले विघ्न में वासवदत्ता का क्रोध निमित्त है । लोभ भी निमित्त होता है-जैसे तापस वत्सराज में सचिवों के द्वारा तुम्हारी प्राप्ति के बारे में लुभाये गये मैंने बड़े कष्ट से प्राणों को धारण किया है ऐसा समझकर इस तुच्छ शरीर को छोड़ते हुए मुझे कुछ भी स्नेह नही है । यहां शरीरक में कुत्सिते सूत्र से कुत्सित अर्थ में कन् प्रत्यय हुआ है । अतः तुच्छ कुत्सित शरीर है तुम्हारा अनुगमन करने का यह अवसर है तब भी धृति हो गई है । किन्तु इतना खेद है कि उस दारुण क्षण में भी इस हृदय के शत शत टुकड़े नहीं हो गये । श्लोक यह है—

त्वत्सम्प्राप्तिविलोभितेन सचिवैः प्राणा मया धारिताः
तन्मत्वा त्यजतः शरीरकमिदं नैवास्ति निस्स्नेहता ।
आसन्नोऽवसरस्तवानुगमने जाता धृतिः किं त्वियान्
खेदो यच्छतधा गतं न हृदयं तस्मिन् क्षणे दारुणे ।

विलोभन कृतोऽथवा के द्वारा कहा कि लोभ भी अवमर्श का निमित्त होता है किन्तु इसका अपर लोग सहन नही करते हैं । वे कहते हैं कि वासवदत्ता के मिल जाने का लोभ प्रकृत में विघ्नकारी नही है । यदि यह विघ्नकारी होता तब उदाहरण होता वहीं पर पद्मावती के साथ विवाह कर लेने पर भी जब वासवदत्ता राजा को नही मिलती है तब राजा वत्सराज का मरने के लिए अध्यवसाय होता है जब वासवदत्ता के अलाभ में राजा मुमूर्षु हो जाता है तब उस अवस्था में मन्त्रियों के लिए राजा के दीर्घ जीवन के विषय में राज्य की प्राप्ति के लोभ का निमित्त होना ठीक ही है ।

व्यसन भी अवमर्श का निमित्त होता है इसको अभिज्ञान शाकुन्तल में दिखा दिया है इस प्रकार अन्य निमित्तों को भी उत्प्रेक्षा कर लेनी चाहिए । जैसे—सपत्नी में विद्या का प्रभाव अवमर्श का निमित्त है कहीं पर दैव अवमर्श में निमित्त है और कहीं पर समय । जैसे विक्रमोर्वशी में पुत्र के मुख के अवलोकन से उर्वशी का स्वर्ग के प्रति गमन का अध्यवसाय अवमर्श में निमित्त है ।

अभिनवभारती

अन्ये त्वावृत्तिं विमर्शशब्दस्य कल्पयन्त इत्थं व्याचक्षते-गर्भान्निर्भिन्नं बीजार्थफलं यस्मिन्, विमर्शादिकारणत्वाद् विमर्शरूपे कथावयवे स विमर्शो नामेति । अत्र व्याख्याने मुख्यमस्य सन्धेर्यद्रूपं विदूरकारणसंपातात्मकत्वं नाम तदस्पृष्टमेव स्यात् ।

अन्ये तु लाभयोग्यत्वं, नाशावस्था, अन्वेषणावस्था च यथारुचि गर्भे निबन्धनीया, तत्र यदा लाभात्मिका प्राप्त्यवस्था प्रतिमुखे नैव बध्यते तदान्ये द्वे गर्भे सन्धौ, यदाप्यवमर्शे नाशावस्था तदा गर्भेऽन्वेषणमेव, गर्भे यदा नाशान्वेषणे तदा चावमर्शे विचारो निबन्धनीयः । कथं मया प्राप्तप्रायमप्यपहारितं, किमत्र विगुणोपायानुष्ठानं मया कृतं, उत प्राप्तियोग्यमेवैतन्न भवतीति, यदाहोद्भटः-यासावन्वेषणभूमि नमृष्टिरवमर्श इति, तच्चेदं व्याख्यानं लक्ष्यविरुद्धं युक्त्या च पूर्वोदितप्रारम्भाद्यवस्थापञ्चकगतक्रमनियमसमर्थनप्रस्तावोक्त्या विरुद्धमित्यास्ताम् ।

"अहमनेन विफलायां क्रियायां विलोभ्य प्रवर्तित इति यत्र कर्ता विमृशति स विलोभनकृत इति, क्रोधव्यसनादेस्तु व्यापद्यमाने फलव्यापारविषयो यः कर्तु-

बालक्रीडा

अन्य लोग तो अवमर्श शब्द के आवृत्ति की कल्पना करते हैं और व्याख्या करते हैं कि जहां बीजार्थ एवं फल गर्भ सन्धि से निर्भिन्न हो गये हैं प्रगट हो गये हैं । विमर्श रूप कथावयव में विमर्श कारण है अतः यह विमर्श है । इस व्याख्यान में इस सन्धि का मुख्य जो रूप विदूर कारणों का सम्पात वह अस्पृष्ट ही रह जाता है ।

अन्य तो कहते हैं कि लाभ की योग्यता, नाश की अवस्था एवं अन्वेषणावस्था इनको अपनी इच्छा के अनुसार गर्भसन्धि में निबन्धन करना चाहिए । उनमें से जब लाभात्मक प्राप्त्यवस्था का प्रतिमुख सन्धि में ही निबन्धन कर देते हैं तब अन्य दो का गर्भ सन्धि में निबन्धन करें । जब अवमर्श में नाशावस्था का निबन्धन करते हैं तब गर्भ में अन्वेषण का करना चाहिए । और जब गर्भ में अन्वेषण का तब अवमर्श में विचार का निबन्धन करना उचित है ।

विचार का स्वरूप दिखलाते हैं क्यों या कैसे मैंने मिले हुए पदार्थों को छोड़ दिया । यहां मैंने किस विरुद्ध उपाय का अनुष्ठान किया जिससे मिला हुआ पदार्थ हाथ से निकल गया । अथवा यह मिलने के योग्य नही था या नही है । इत्यादि । जैसा कि उद्भट ने कहा कि यह जो अन्वेषण की भूमि अवमृष्टि है वह अवमर्श है । किन्तु यह व्याख्यान पहले कही हुई प्रारम्भादि पांच अवस्थाओं के क्रम विषयक नियम के समर्थन के लिए किये गये प्रस्ताव को बतलाने वाली युक्ति के विरुद्ध है अतः रहने दिया जाय ।

इसने मुझे लोभ दिखाकर लालच देकर व्यर्थ के काम में फँसा दिया इस प्रकार जहां काम को करने वाला व्यक्ति विमर्श करता है वह अवमर्श विलोभन कृत है ।

**समानयनमर्थानां मुखाद्यानां (सबीजिनाम्) ।**
**नानाभावोत्तराणाञ्च (फलोपसङ्गतानाञ्च) भवेन्निर्वहणं तु तत् ।।४३।।**

**अभिनवभारती**

विचारः स क्रोधव्यसनजो विममर्श इत्येवं विमर्शनस्वभाव एव विमर्शः, कार्यविनिपातस्तूत्तरनिर्वहणसन्धिनिबध्यमानाद्भुतरसपरिपोषकत्वेन निबध्यते" इति श्रीशङ्कुकः। तन्मते विचारस्य सर्वसन्ध्यनुयायित्वात् पृथग्विमर्शसत्त्वेनाभिधानं स्यात् ।

व्यापत्तिविषयो विचार इति केचित् । पुनरप्यस्य सरणिरेव; सा च न व्याख्यानेन क्रमेण दर्शिता । विलोभनकृतोदाहरणं तु न व्यापत्तिविमर्श इति सर्वं त्वसमञ्जसं यथारुचि परिकल्पितमित्यलमनेन ।।४२।।

समानयनमिति । मुखाद्यानां चतुर्णां सन्धीनां येऽर्थाः प्रारम्भाद्याः, तेषां सहबीजिभिः बीजविकारैः क्रमेणावस्थाचतुष्टयेन भवद्भिः उत्पत्त्युद्घाटनोद्भेदगर्भनिर्भेदलक्षणैः वर्तमानानां नानाविधैः सुखदुःखात्मकैः हासशोकक्रोधादिभिर्भावै-

**बालक्रीड़ा**

(मूल) मुखादि सन्धियों में आद्य प्रधानरूप से उपन्यस्त बीजसहित अर्थों का जो फल संगति से समानयन है तथा जहाँ नाना भावों का कारणों का औत्तर्य है परम्परा है वह निर्वहण सन्धि है । यहाँ उत्तराणां यह भावप्रधान निर्देश है ।।४३।।

क्रोध एवं व्यसन आदि से व्यापन्न होने वाले फल की व्यापत्ति का विषय जो कर्ता का विचार है वह क्रोध से होने वाला एवं व्यसन से होने वाला विमर्श है इस प्रकार विमर्शन स्वभाव वाला ही अवमर्श है । क्रोध से या व्यसन से होने वाले कार्य का विनिपात तो निर्वहण सन्धि में निबध्यमान अद्भुत रस के परिपोषक के रूप से निबद्ध किया जाता है ऐसा श्रीशङ्कुक कहते हैं । इनके मत में विचार सभी सन्धियों में अनुगत है अतः विमर्श की सत्ता को पृथक् से कहना चाहिए या विमर्श की सत्ता का पृथक् से अभिधान होना चाहिए । कोई कहते हैं कि विचार व्यापत्ति के विषय में होता है । ठीक है ।

फिर भी इसकी एक सरणि है हां पद्धति होती ही है । उसका क्रमशः व्याख्यान दिखाना चाहिए था किन्तु दिखाया नहीं है । विलोभन कृत उदाहरण तो व्यापत्ति विषयक विमर्श स्वरूप ही है । इस तरह यह सब कुछ असमञ्जस है मनमाना परिकल्पन है । इसलिए बस किया जाय या बस करते हैं ।।४२।।

समानयनम् । मुखादि चार सन्धियों में आप्त उपात्त जो बीजादि अर्थ हैं उनका जो समानयन हैं यानी जिस अर्थ राशि के रूप में समानयन करते हैं फल की निष्पत्ति के विषय में योजना करते है वह फलयोग की अवस्था से व्याप्त निर्वहण सन्धि है । वे समानयनीय अर्थ कैसे हैं उनको दिखलाते हैं कि प्रारम्भादि चार अवस्थाओं से

## अभिनवभारती

रुत्तराणां चमत्कारास्पदत्वे जातोत्कर्षाणां यत्समानयनं, यस्मिन्नर्थराशौ समानीयन्ते फलनिष्पत्तौ योज्यन्ते तन्निर्वहणं फलयोगावस्थया व्याप्तम्। अत्र केचिदमून् सर्वान् सन्धीनवस्थापञ्चकनिर्वहणे पृथग्वृत्त्या योज्यमानानिच्छन्ति।

अन्ये तु सन्धौ सन्ध्यन्तरानुप्रवेशमिच्छन्तोऽपि प्रागवस्थाया एकोत्तरावस्थापरिणामात्मकत्वे कारणं न पश्यन्त्यपि तु ताः कार्यीभवन्तीति सांख्यदर्शनतच्छायाश्रयेणैकावस्थायाः फलसंबन्धसंगमनोपकरणभावप्राप्तं तदेकभावानामवस्थान्तराणां फलसंगमनमुचितमेवेति मन्यन्ते।

अन्ये तु मुखसन्धौ ये अवलम्ब्यमानतया आद्याः प्रधानभूता अर्थाः उपयास्ते महौजसः फलसंपत्तौ साधकाः तेषां फलसंगत्या समानयनमिति व्याचक्षते। "महौजसां फलोपसंगतानां च" इति पाठे—यदा च सुखप्राप्तेः फलवत्त्वं तदा रतिहासादिबाहुल्यं प्रारम्भादीनां, दुःखहानेस्तु फलत्वे क्रोधशोकादिदुःखात्मकभावाद् बाहुल्यं, उभयत्र स्वोचितव्याभिचारिसहितं

## बालक्रीड़ा

क्रमशः होने वाले उत्पत्ति, उद्घाटन, उद्भेद एवं गर्भनिर्भेद रूप बीजियों के बीज विकारों के साथ वर्तमान तथा नानाविध सुख दुःखात्मक हास शोक क्रोधादि भावों से उत्तर अर्थात् चमत्कारी होने से उत्कृष्ट हैं कोई लोग चाहते हैं कि पाँचो अवस्थाओं से युक्त इन बीजादि सभी अर्थो की निर्वहण सन्धि में पृथक् २ वृत्ति से योजना की जानी चाहिये।

अन्य लोग तो एक सन्धि में दूसरी सन्धि का अनुप्रवेश चाहते हुए भी पहली अवस्था का एक के बाद होने वाली उत्तर अवस्था के परिणाम के कारण को नही देखते हैं अपि तु कार्य के रूप में आते हुए देखते हैं अतः सांख्य दर्शन की छाया का आश्रयण करके अवस्था का फल के साथ संगमन करने में उपकार भाव को प्राप्त उन एकभाववाली भिन्न-भिन्न अवस्थाओं का फल के साथ संगमन उचित ही है ऐसा मानते हैं।

अपर लोग तो महौजसां फलोपसंगतानां च ऐसा पाठ मानते हैं और व्याख्या करते हैं कि अवलम्ब्यमान होने से जो आद्य प्रधान भूत अर्थ उपाय हैं और महान् ओजस्वी हैं यानी फल सम्पत्ति में साधक हैं उनका फल के साथ संगति करके समानयन निर्वहण सन्धि है।

जब सुख प्राप्ति ही फल है तब रतिहासादि सुखात्मक भावों का बाहुल्य है। जब दुःख हानि फल है तब क्रोध शोकादि दुःखात्मक भावों का बाहुल्य है। जो दोनों में अपने २ अनुकूल व्यभिचारि भावों के सहित है। उदाहरण रत्नावली में ऐन्द्रजालिक के प्रवेश से लेकर समाप्ति पर्यन्त द्रष्टव्य है प्रारम्भादि अवस्थाओं से विशिष्ट इन

**एते तु सन्धयो ज्ञेया नाटकस्य प्रयोक्तृभिः ।**
**तथा प्रकरणस्यापि शेषाणां च निवोधत ।। ४४ ।।**

**डिमः समवकारश्च चतुःसन्धी प्रकीर्तितौ ।**
**न तयोरवमर्शस्तु कर्तव्यः कविभिः सदा ।। ४५ ।।**

### अभिनवभारती

द्रष्टव्यम् । उदाहरणं रत्नावल्यामैन्द्रजालिकप्रवेशात्प्रभृत्यासमाप्तेः । एषामवस्था सन्ध्यादीनां नायकतदमात्यतत्परिवारनायकादिमुखेनापि नियोजनं न त्वेकमुखेनैवेति नियम इत्युक्तं पूर्वमेव ।।४३।।

एतेषां विनियोगं विभजति एते त्वित्यादिना "मुखनिर्वहणे तत्र कर्तव्ये कविभिः सदा" इत्यन्तेन । एतच्च पूर्वमेव निर्गीतार्थं 'एकलोपे चतुर्थस्येत्यादि (१६-२७) व्याख्यानावसरे ।

कस्मात्तौ (डिमसमवकारौ) चतुःसन्धी इत्याह न तयोरित्यादिना । तुर्हेतौ, यतस्तयोरवमर्शं निबद्धुमशक्यमिति । एवमुत्तरत्रापि हेतुग्रन्थान्तरत्वेनेदं योज्यम्, न तु लोपस्थानित्वेन, तस्यैको लोप इत्यादिना पूर्वमेवोक्तत्वात् ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) प्रयोक्ता लोग इनको नाटक तथा प्रकरण की सन्धियाँ समझें । शेष रूपकों की सन्धियों को मैं बतलाता हूं । उनको भी ससझें ।।४४।।

(मूल) डिम और समवकार चार सन्धियों वाले कहे हैं । उनमें अवमर्श सन्धि को कवि लोग कभी भी नहीं करें ।।४५।।

सन्ध्यादि का नियोजन नायक उसके अमात्य उसके परिवार एवं नायिकादि के द्वारा न कि किसी एक के द्वारा होता है यह नियम है ऐसा पूर्व में ही कह दिया है ।। ४३ ।।

एते तु इत्यादि से इनके विनियोग का विभाजन करते हैं कि मुख सन्धि और निर्वहण सन्धि को कवि लोग अवश्य रूपकों एवं उपरूपकों में कहें । इसका निर्णय 'एकलोपे चतुर्थः' इत्यादि की व्याख्या करने के अवसर में पहले ही कह दिया है ।।४४।।

अब डिम और समकार को चार सन्धियों वाले क्यों करना चाहिए इसको न तयोरित्यादि से कहते हैं । यहाँ तु हेतु में है । क्योंकि इन रूपकों में अवमर्श सन्धि का निबन्धन करना अशक्य है ।।।४५।।

इसी प्रकार आगे भी हेतु के अर्थ में ही ग्रन्थान्तर की योजना करनी चाहिए । न कि लोपस्थानी के रूप में । इस अंश को पहले ही एक के लोप में चतुर्थ का लोप होता है इत्यादि से कह दिया है ।।४६।।४७।।४८।।

**व्यायोगेहामृगौ चापि सदा कार्यौ त्रिसन्धिकौ ।**
**गर्भावमर्शौ न स्यातां तयोर्वृत्तिश्च कैशिकी ।। ४६ ।।**

**द्विसन्धि तु प्रहसनं वीथ्यङ्को भाण एव च ।**
**मुखनिर्वहणे तत्र कर्तव्ये कविभिः सदा ।। ४७ ।।**

**वीथी चैव हि भाणश्च तथा प्रहसनं पुनः ।**
**कैशिकीवृत्तिहीनानि कार्याणि कविभिः सदा ।। ४८ ।।**

**एवं हि सन्धयः कार्या दशरूपे प्रयोक्तृभिः ।**

अभिनवभारती

ननु सन्धिपञ्चकात्मक इतिवृत्तशरीराम्भे कथं दशरूपकादिभेद इत्याशंक्याह एवं हीति । हिर्यस्मात्, एवमुक्तेन विनियोगप्रकारेण सन्धयो भवन्ति ततो दशरूपभेद इति केचिदाशङ्कापूर्वकं व्याचक्षते, तच्चासत्, लक्ष्यभेदादेव दशरूपकभेदस्य दर्शितत्वात् । अवश्यं चैतत्, अन्यद्वा डिमसमवकारयोश्चतुःसन्धितानिशेषात् कथं भेदः स्यात्, नाटकादीनां वा, तस्मादुपसंहारग्रन्थोऽय-

**बालक्रीड़ा**

(मूल) व्यायोग और ईहामृग को सदा तीन सन्धियों वाले करें। उनमें गर्भ एवं अवमर्श सन्धियां नहीं होती हैं सदा उनमें वृत्ति कैशिकी होती हैं ।।४६।।

(मूल) प्रहसन वीथी अङ्क एवं भाण दो सन्धियाँ वाले होते हैं। इनमें मुख और निर्वहण सन्धि को कवि लोग सदा करें ।।४७।।

(मूल) वीथी भाण और प्रहसन को कौशिकी वृत्ति रहित कवि लोग सदा बनावें ।।४८।।

(मूल) इस प्रकार प्रयोक्ता लोग दश रूपकों में सन्धियों को करें। अब इन सन्धियों में अङ्गों की कल्पना को समझे ।।४९।।

सन्धि पञ्चात्मक इतिवृत्त नाटय का शरीर है इस बात को १९ वें अध्याय के आरम्भ में कहा है उसमें आशंका होती है कि ऐसी अवस्था में दशरूपकों का भेद कैसे होगा इसके शमन के लिए कहते है एवं हीति। हि का अर्थ है क्योंकि इस कहे हुए विनियोग के तरीके से सन्धियां होती हैं इस लिए दश रूपकों में भेद होता है ऐसी आशंका करके कोई लोग व्याख्या करते हैं वह असत् है। क्योंकि लक्ष्य के भेद से ही दशरूप का भेद होता है ऐसा दिखा दिया है। आवश्यक भी यह है। और भी मान है कि डिम और समवकार में चार सन्धियां होती है यह समानता है तब इनमें भेद का निमित्त क्या है। इसी प्रकार नाटकादि अन्य रूपकों में भी भेदक बीज क्या।

**पुनरेषां तु सन्धीनामङ्गकल्पं निबोधत ॥ ४६ ॥**
**सन्धीनां यानि वृत्तानि प्रदेशेष्वनुपूर्वशः ।**
**स्वसम्पद्गुणयुक्तानि तान्यङ्गान्युपधारयेत् ॥ ५० ॥**

### अभिनवभारती

मिति हीति । अङ्गानां कल्पः कल्पनाप्रकारो वा तेनैवंप्रायमन्यदपीतिवृत्तोपयोगि भवति ।

अङ्गानां सामान्यस्वरूपं प्रयोजनद्वारेण दर्शयितु प्रथमेन स्वरूपं द्वाभ्यां प्रयोजनमेकेन द्वयं द्वयेन द्वयं प्रकाशयन्नाह श्लोकषट्कं "सन्धीनां यानि वृत्तानी" त्यादि "शोभामेति न संशयः" इत्यन्तम् ॥४६॥

अर्थभागराशिः सन्धिरित्युक्तं, तत्र सन्धोनां संबन्धनीयानि वृत्तानि संविधानखण्डानि । अनुपूर्वश इति मुख्यप्रयोजनसंपादनबलोपनतेन क्रमेण, न तु लक्षणनिरूपणप्रसंङ्गद्वारकल्पितेन, प्रदेशेष्वादिमध्यान्त्यभागेषु वर्तनेनाङ्गानि, कुत इत्याह स्वस्याङ्गिनः सन्धेर्या संपत्त निष्पत्तिः तत्र गुणवत्वे शेषभावे यतो युक्तान्युचितानि संबन्धसंपादकत्वादङ्गानीत्यर्थः ॥५०॥

### बालक्रीड़ा

(मूल) भिन्न-भिन्न प्रदेशों में अवयवों में आनुपूर्वी के अनुसार अपने सम्पद् गुणों से युक्त जो सन्धियों के वृत्त है उनका अङ्गों के रूप में उपधारण करें ॥५०॥

इस लिए एवं हीति यह उपसंहार ग्रन्थ है। अङ्गो का कल्प अथवा कल्पना का प्रकार। इससे सिद्ध है इस तरह का अन्य भी तत्व इतिवृत्त के उपयोगी होता है ॥४६॥

अङ्गों के सामान्य स्वरूप को प्रयोजन के द्वारा दिखलाने के लिए 'सन्धीनां यानि वृत्तानि' यहां से 'शोभामेति न संशयः' यहां तक ६ श्लोकों को कहते हैं जिनमें प्रथम श्लोक से स्वरूप को, दो श्लोकों से प्रयोजन को एक से स्वरूप और प्रयोजन दोनों को फिर दो से दोनों को कहा है ।

अर्थभाग की राशि सन्धि है ऐसा पहले कहा है उसमें सन्धियों के वृत्त हैं यानी सम्बन्ध करने के योग्य संविधान के खण्ड हैं । अनुपूर्वशः माने मुख्य प्रयोजन के सम्पादन के बल से प्राप्त होने वाले क्रम के अनुसार न कि लक्षण के निरूपण करने के प्रसङ्ग से परिकल्पित क्रम से । प्रदेशों में आदि मध्य एवं अन्त के भागों में वर्त्तन से वृत्त अङ्ग है । क्यों अङ्ग है इसको कहते हैं कि स्व माने अङ्गी सन्धि की जो सम्पत्ति निष्पति है उसमें गुणत्व में शेष भाव में माने अङ्गभाव में जैसे २ उचित है वैसे २ युक्त हैं अर्थात् सम्बन्ध के सम्पादक होने से उचित हैं ॥५०॥

**इष्टस्यार्थस्य रचना वृत्तान्तस्यानुपक्षयः ।**
**रागप्राप्तिः प्रयोगस्य गुह्यानां चैव गूहनम् ।। ५१ ।।**
**आश्चर्यवदभिख्यानं प्रकाश्यानां प्रकाशनम् ।**

अभिनवभारती

अन्ये त्वाहु:—स्वसंपदो बीजोत्पत्त्युद्घाटनादिका गुणाश्च शब्दार्थवैचित्र्याणि, स्वसंपदां वा गुणाः तैरेव युक्तानीति ।५०।।

इष्टस्येत्यादिना प्रयोजनमाह । अभीष्टस्य प्रयोजनस्य रसास्वादकृते रचना विस्तारणा । वृत्तान्तस्यानुपक्षयः क्रमेण स्फुटत्वादयः शलाकाकल्पत्वाभावः, एतत्प्रयोजनं सर्वसाधारणम् । प्रयोगस्येतिवृत्तस्य स्वयं परस्परस्यापि रागप्राप्तिः रञ्जनायोग्यत्वलाभः व्युत्पत्त्यवस्थायोगात्, यदि वा पौनरुक्त्याद्याभासे गुह्याः संछादनीया अर्थाः तेषां संछादनम् ।।५१।।

पुनः पुनः श्रुतमपि यदभिख्यानं इतिवृत्तं तत एव नाश्चर्यकारि तदपि अङ्गयोजनायामपूर्वतामिव दधदद्भुततामेति, तदाह आश्चर्यवदिति । यच्च व्युत्पत्तौ

वालक्रीड़ा

(मूल) इष्ट अर्थ की रचना १ वृत्तान्त का अनुपक्षय २ नाटकादि प्रयोग में राग के आकर्षण की प्राप्ति ३ गुह्यतत्वों को छिपाना ४ आश्चर्यमय अर्थ को कहना ५ एवं प्रकाश्य वस्तु का प्रकाशन करना ये अङ्गों के ६ प्रयोजन शास्त्रों में देखे जाते हैं।।५१।।५२।।

अन्य लोग तो कहते हैं स्वसम्पति के जो बीज की उत्पत्ति एवं उद्घाटनादि गुण है माने शब्द और अर्थ की विचित्रताएें है उससे युक्त हैं । अथवा अपनी सम्पत्तियों के जो गुण हैं उनसे युक्त हैं ।।५०।।

इस तरह अंगो के स्वरूप को कहकर अब इष्टस्य इत्यादि प्रयोजनों को कहते हैं । अभीष्ट प्रयोजन की रसास्वाद के लिए रचना विस्तारणा । वृत्तान्त का अनुपक्षय क्रमशः स्फुटता वगैरह का होना और शलाका कलपता नही होना । थोड़ा कहीं पर फिर थोड़ा कहीं पर कहना नही होना ।

यह वृत्तान्त का अनुपक्षय रूप प्रयोजन सभी सन्धियों में साधारण है । प्रयोग की इतिवृत्त की स्वयं अपने आप परस्पर में व्युत्पादक अवस्थाओं के योग से राग प्राप्ति माने रञ्जना योग्यता की लब्धि । और जहाँ पुनरुक्ति मालूम पड़ती हो वहां गुह्य संछादनीय जो अर्थ है उसका संछादन । ।।५१।।

पुनः पुनः बार बार सुना हुआ होने से जो अभिख्यान इतिवृत्त आश्चर्यकारी प्रतीत नही होता है वह भी अङ्ग योजना में अपूर्वता को धारण कर लेने से अद्भुत हो जाता है उसी को कहते हैं आश्चर्यवत् । जो इतिवृत्त व्युत्पत्ति के

**अङ्गानां षड्विधं ह्येतद् दृष्टं शास्त्रे प्रयोजनम् ।। ५२ ।।**
**अङ्गहीनो नरो तद्वन्नैवारम्भक्षमो भवेत् ।**
**अङ्गाहीनं तथा काव्यं न प्रयोगक्षमं भवेत् ।। ५३ ।।**
**उदात्तमपि यत्काव्यं स्यादङ्गैः परिवर्जितम् ।**

अभिनवभारती

सातिशयोपयोगि तत एव प्रकाश्यं तस्य प्रकाशनं विस्तारणम्, आद्यन्तु प्रयोजनं चमत्कारकृतं स्मृतिदृष्टमपि प्रत्यक्षविशेषसिद्धमेव, न तु सन्ध्योपासनादिवददृष्टं, नापि पूर्वरङ्गाङ्गवदुभयरूपमित्यर्थः । शास्त्र इति नाट्यात्मके वेद इत्यर्थः ।।५२।।

एषां प्रयोजनानामङ्गलक्षणेषूदाहरणं वर्णयिष्यामः अत एव दृष्टान्तेन द्रढयति । अङ्गकर्तव्यसंपादनं प्रयोगक्षममिति । ततः प्रयोजनस्यासंपत्तेर्दृष्टस्य वा प्रच्युतसंभावनात् ।।५३।।

एतद् व्यतिरेकद्वारेण स्फुटयति उदात्तमपीति लक्षणगुणालङ्कृति-युक्तमित्यर्थः । प्रयोगस्येति अपादानमपि संबन्धित्वेन षष्ठी, वृक्षस्य

बालक्रीड़ा

(मूल) जैसे अङ्गहीन नर किसी कार्य के आरम्भ करने में क्षम नहीं होता है उसी तरह अङ्गहीन काव्य भी प्रयोग के योग्य नहीं होता है ।।५३।।

(मूल) जो काव्य उदात्त भी है माने लक्षण गुण एवं अलंकारों से युक्त भी है किन्तु यदि अंगों से परिवर्जित है हीन है। अतएव उसके प्रयोग से सज्जनों का मनोरञ्जन नही होता है ।।५४।।

सम्पादन में अतिशय उपयोगी है इसी लिए जो प्रकाशनीय है उसका प्रकाशन करना विस्तारण करना ।

इन छ प्रयोजनों में पहला प्रयोजन चमत्कार से सम्पादित है अतः स्मृति से प्राप्त हुआ भी विशेष रूप से प्रत्यक्ष सिद्ध ही है न कि सन्ध्योपासनादि की तरह अदृष्ट है और न पूर्व रङ्ग के अङ्ग की तरह उभयरूप है दृष्ट एवं अदृष्ट रूप है। शास्त्र में माने नाट्यात्मक वेद में यह है ।।५१।।५२।।

इन प्रयोजनों के उदाहरणों का अङ्गों के लक्षणों के निरूपण करने के समय में वर्णन करेंगे। इसी लिए दृष्टान्त के द्वारा दृढ करते हैं। प्रयोग में क्षम है माने अङ्गों के नियत कर्त्तव्य का सम्पादन करने में समर्थ है। इससे दृष्ट प्रयोजन की असम्पत्ति को अथवा प्रच्युत होने की संभावना है ।।५३।।

इसको व्यतिरेक के द्वारा स्पष्ट करते हैं उदात्त भी अर्थात् लक्षण गुण और अलंकारों से युक्त भी काव्य । प्रयोगस्य यहां अपादान को माने पञ्चम्यन्त को षठयन्त के रूप में कहा है। जैसे वृक्ष से पत्ता गिरता है इस तरह पञ्चम्यन्न पद

हीनत्वाद्धि प्रयोगस्य न सतां रञ्जयेन्मनः ।।५४।।
काव्यं यदपि हीनार्थं सम्यगङ्गैः समन्वितम् ।
दीप्तत्वात्तु प्रयोगस्य शोभामेति न संशयः ।।५५।।
तस्मात् सन्धिप्रदेशेषु यथायोगं यथारसम् ।
कविनाङ्गानि कार्याणि सम्यक्तानि निबोधत ।।५६।।

## अभिनवभारती

पर्णं पततीति यथात्र । तस्य प्रयोगस्य तस्य काव्यस्य यतो हीनत्वं यदयोग्यत्वं यस्मात्, सतां परोपकारप्रवृत्तानां कविनटानां साधुभूतानां वा सामाजिकानां मनो न रञ्जयतीति संभाव्यते ।।५४।।

अन्वयद्वारेणोपसंहरति यदपि इति । हीनार्थमिति स्वल्पमपि प्रयोजनं प्रहसननिदर्शनकथाख्यायिकादि । प्रयोगः प्रयुक्तिः तत्राङ्गं प्रयोजकं रञ्जनातिशयो व्युत्पत्त्यतिशयश्च तदुभयम्, तत्र काव्ये दीप्तं स्फुटमित्यर्थः ।

## बालक्रीड़ा

(मूल) भले ही काव्य हीनार्थ है माने स्वल्प प्रयोजन वाला है किन्तु यदि अङ्गों से समन्वित है तो प्रयोग की दीप्ति के बदौलत शोभा को प्राप्त करता है इसमें तनिक भी संशय नही है ।।५५।।

(मूल) इस लिए सन्धिरूप प्रदेशों में युक्ति के द्वारा रसों के अनुसार अङ्गों का विन्यास कवियों को करना चाहिए । अतः उनको सम्यक् प्रकार से समझिये ।।५६।।

का प्रयोग साधु है परन्तु वृक्षके पत्ते गिरते हैं इस तरह भी सम्बन्ध सामान्य में षष्ठी विभक्ति होती है । उसी तरह की प्रकृत में स्थिति है । उस प्रयोग को उस काव्य को जिसके कारण हीनता है माने जिससे अयोग्यता है ऐसे अर्थ को यहां कहना चाहते हैं । क्योंकि उस हीनार्थ प्रयोग से काव्य से परोपकार में प्रवृत्त कवि और नटों के तथा साधुभूत सज्जनों के मनोरञ्जन होने की सम्भावना नही है ।।५४।।

इसका अन्वय के द्वारा उपसंहार करते हैं । यदपि इति । जो भी हीन अर्थ वाले प्रयोजन वाले प्रहसन कथा एवं आख्याधिकादि काव्य हैं । उनका प्रयोग प्रयुक्ति है । उनमें यदि अङ्ग मनोरञ्जन का अतिशय एवं व्युत्पत्ति का अतिशय दोनों हैं वहाँ उस काव्य में दीप्तत्व स्फुट है ।।५५।।

उपक्षेपः परिकरः परिन्यासो विलोभनम् ।
युक्तिः प्राप्तिः समाधानं विधानं परिभावना ॥५७॥
उद्भेदः करणं भेद एतान्यङ्गानि वै मुखे ।
तथा प्रतिमुखे चैव शृणुताङ्गानि नामतः ॥५८॥
विलासः परिसर्पश्च विधूतं तापनं तथा ।
नर्म नर्मद्युतिश्चैव तथा प्रगयणं पुनः ॥५९॥

## अभिनवभारती

अथाङ्गानामुद्देशमाह उपक्षेपः परिकर इत्यादिना एतान्यङ्गानि सन्धिषु इत्यन्तेन । मुखे द्वादश, प्रतिमुखे गर्भे च त्रयोदश, अवमर्शे द्वादश, निर्वहणे चतुर्दशेति मिलित्वा चतुःषष्टिः ।

केचिन्मन्यन्ते—इह उपक्रम उपसंहारो मध्यमिति प्रत्यवस्थं स्थानभेदत्रयं, तत्र प्रत्येकं सूक्ष्मेणारम्भावस्थापञ्चकेन भाव्यमिति पञ्चदश्यो दशाः क्रमभाविन्यः, यत्राद्यास्तावद्दशानामङ्गत्वेन वर्ण्यन्ते । अङ्गिबुद्ध्युदयात् । तत्रेति चतुर्दश निर्वहणे फलयोगबलात् सर्वा एवोपपाद्यन्ते । अन्यत्र तु मुखादौ

## बालक्रीड़ा

(मूल) उपक्षेप, परिकर परिन्यास विलोभन युक्ति प्राप्ति समाधान विधान परिभावना ॥५७॥

(मूल) उद्भेद करण एवं भेद ये मुख सन्धि में अंग है। अब प्रतिमुख सन्धि के अङ्गों के नामों को सुनो ॥५८॥

(मूल) विलास परिसर्प विधूत, तापन नर्म नर्मद्युति प्रगयण ॥५९॥

अब व ६४ अंगों का उद्देश मानें नामग्राहं कीर्त्तन करते हैं उपक्षेप परिकर इत्यादि से एतानि अंगानि सन्धिषु ये मुखादि सन्धियों में अङ्ग है यहाँ तक । मुख में १२ प्रतिमुख और गर्भ में १३ अवमर्श में १२ एवं निर्वहण में १४ इस तरह मिल कर ६४ है ।

कोई तो मानते हैं कि यहां उपक्रम उपसंहार एवं मध्य इस प्रकार प्रत्येक अवस्था के विभिन्न तीन स्थान होते हैं। उनमें प्रत्येक में सूक्ष्म रूप से प्रारम्भादि पांच अवस्थाओं का होना आवश्यक है। इस तरह पांच सन्धियों में तीन अवस्थाओं के होने से ५=३=१५ दशाएँ क्रमशः होती हैं। उनमें पहिली का दशाओं के अङ्ग रूप में वर्णन किया जाता है। क्योंकि उनसे बुद्धि का उदय होता है। उनमें भी निर्वहण सन्धि में फल योग के बल के अनुसार चौदहों में सभी का उपपादन किया जाता है। अन्यत्र मुखादि में तो कुछ को छिपा देते हैं अतः मुखादि सन्धियों में पूरे १२

निरोधश्चैव विज्ञेयः पर्युपासनमेव च ।
पुष्पं वज्रमुपन्यासो वर्णसंहार एव च ॥६०॥
एतानि वै प्रतिमुखे; गर्भेऽङ्गानि निबोधत ।
अभूताहरणं मार्गो रूपोदाहरणे क्रमः ॥ ६१॥
संग्रहश्चानुमानं च प्रार्थनाक्षिप्तमेव च ।
तोटकाधिबले चैव ह्युद्वेगो विद्रवस्तथा ॥६२॥
एतान्यङ्गानि वै गर्भे; ह्यवमर्शे निबोधत ।
अपवादश्च संफेटो विद्रवः शक्तिरेव च ॥६३॥
व्यवसायः प्रसङ्गश्च द्युतिः खेदो निषेधनम् ।
विरोधनमथादानं छादनं च प्ररोचना ॥६४॥

### अभिनवभारती

काश्चिल्लीनीक्रियन्ते, न द्वादशादिभेदानि तत्राङ्गानीति तदेतदसत् । एवं हि वक्ष्यमाणेषु तेनैव क्रमेण भाव्यम् । न चासावस्ति प्रयोजन-शङ्काषट्कं ततश्चानुपपन्नं स्यात्, अनुपक्षय इत्येकमेव हि प्रयोजनं भवेत् । बीजकरणेऽपि च नियमनिदानानुपपत्तौ द्वयोर्द्वादश द्वयोस्त्रयोदशेति कुतस्त्यो विभाग इत्यास्तामदः ।

### बालक्रीड़ा

(मूल) निरोध पर्युपासन पुष्प वज्र उपन्यास एवं वर्णसंहार ॥६०॥

(मूल) ये प्रतिमुख के सन्धि के अङ्ग हैं अब गर्भ सन्धि के अंगों को समझो । अभूताहरण मार्ग रूप उदाहरण क्रम ॥६१॥

(मूल) संग्रह अनुमान प्रार्थना आक्षिप्त तोटक अधिबल उद्वेग और विद्रव ॥६२॥

(मूल) ये गर्भसन्धि के अंग है। अब अवमर्श सन्धि के अंगों को समझो । अपवाद संकेट विद्रव शक्ति ॥६३॥

(मूल) व्यवसाय प्रसङ्ग द्युति खेद निषेधन विरोधन आदान छादन प्ररोचना ॥६४॥

अङ्गों का उपयोग नही होता है । इस पर आचार्य अभिनवगुप्त कहते हैं कि यह मन्तव्य असत् है ठीक नही है। क्योंकि इस तरह मानने पर वक्ष्यमाण में यानी आगे कहे जाने वाले अङ्गों में वही क्रम होगा जो कि ठीक नही है क्योंकि इससे कहे हुए छ प्रयोजन अनुपपन्न हो जायेंगे । बस केवल एक ही अनुपक्षय रूप प्रयोजन हो सकेगा । बीज के

व्यवहाराश्च युक्तिश्च विमर्शाङ्गान्यमूनि च ।
सन्धिर्निरोधो ग्रथनं निर्णयः परिभाषणम् ॥६५॥
द्युतिः प्रसाद आनन्दः समयो ह्युपगूहनम् ।
भाषणं पूर्ववाक्यं च काव्यसंहार एव च ॥६६॥
प्रशस्तिरिति संहारे ज्ञेयान्यङ्गानि नामतः ।
चतुष्षष्टिर्बुधैर्ज्ञेयान्येतान्यङ्गानि सन्धिषु ॥६७॥
संपादनार्थं बीजस्य सम्यक्सिद्धिकराणि च ।
कार्याण्येतानि कविभिर्विभज्यार्थानि नाटके ॥६८॥
पुनरेषां प्रवक्ष्यामि लक्षणानि यथाक्रमम् ।
काव्यार्थस्य समुत्पत्तिरुपक्षेप इति स्मृतः ॥६९॥

अभिनवभारती

पुनरेषामिति । पुनश्शब्दो विशेषद्योतकः, लक्षण एवायं क्रमो न निबन्धन इति यावत् । तेन यदुद्भटप्रभृतयोऽङ्गानां सन्धौ क्रमे च नियममाहुस्तद्युक्त्यागमविरुद्धमेव । तथा हि—'संप्रधारणमर्थानां युक्तिरित्यभिधीयते' इति यन्मुखसन्धौ पञ्चममङ्गं वक्ष्यति तत्सर्वेषु सन्धिषु तावन्निबन्धन-

बालक्रीड़ा

(मूल) व्यवहार और युक्ति ये विमर्श सन्धि के अङ्ग है। सन्धि निरोध ग्रथन निर्णय परिभाषण ॥६५॥

(मूल) द्युति प्रसाद आनन्द समय उपगूहन भाषण पूर्ववाक्य काव्य संहार और प्रशस्ति ये संहार सन्धि के अंगों के नाम है। पांचों सन्धियों में इन ६४ अंगों को विद्वान् लोग समझें ॥६६॥६७॥

(मूल) बीज के सम्पादन के लिए सम्यक् सिद्धि करने वाले इन अंगों का प्रयोग या उपयोग नाटक में कवियों को अर्थो का विभाग करके करना चाहिए ॥६८॥

सम्पादन करने में भी नियम के कारणों में अनुपपत्ति होने पर दो सन्धियों में १२ और दो सन्धियों में १३ अंग होते हैं यह विभाग भी कैसे हो पायेगा अतः इस मन्तव्य को रहने दिया जाय ॥५६॥६८॥

पुनरेषां में पुनः शब्द विशेष का द्योतक है अर्थात् लक्षण में ही यह क्रम है न कि निबन्धन में रचना में यह क्रम है। इस लिए उद्भट वगैरह ने जो सन्धि और क्रम में नियम कहा है वह युक्ति और आगम के विरुद्ध ही है। इसको स्पष्ट करते हैं कि अर्थों के सम्प्रधारण को युक्ति कहते हैं। ऐसा जो मुखसन्धि में पञ्चम अङ्ग को कहेंगे

## अभिनवभारती

योग्यं, न च तथा निवेश्यं बध्यमानमदृष्टकृतं विदध्यात् । न च लक्ष्ये न दृश्यते । वेणीसंहारे हि तृतीयेऽङ्के गर्भसन्धौ दुर्योधनकर्णयोर्महति संप्रधारणे द्रोणवधे वृत्ते—

तेजस्वी रिपुहतबन्धुदुःखपारं
बाहुभ्यां तरति धृतायुधप्लवाभ्याम् ।
आचार्यः सुतनिधनं निशम्य संख्ये
किं शस्त्रग्रहसमये विशस्त्र आसीत् ॥

इत्यादि यावत् —

दत्त्वाभयं सोऽतिरथो हन्यमानं किरीटिना
सिन्धुराजमुपेक्षेत नैवं चेत् कथमन्यथा ॥ इति ।

न चात्र प्रतीतिव्युत्पत्त्योः क्षतिः काचित् । यत्तु सन्धिनैयत्येनाभिधानं तत्र सन्धाववश्यंभावित्वख्यापनार्थं युक्तिमुखे भवत्येव । सन्ध्यन्तरालानि तु नेत्थमिति पृथक तानि वर्णयिष्यन्ते । कानिचित्त्वङ्गानि स्वरूपबलादेव

## बालक्रीड़ा

उसका सभी सन्धियों में निबन्धन करना योग्य है । किन्तु ऐसा उसका निवेश नही करे जिससे निबध्यमान पदार्थ अदृष्ट के उपयोगी हो जाय । क्योंकि ऐसी बात नही है कि लक्ष्य में दिखाई नही पड़े । वेणीसंहार में ही तृतीय अङ्क में गर्भसन्धि में दुर्योधन और कर्ण के बड़े भारी सम्प्रधारण में निर्णय करने में द्रोणाचार्य के वध हो जाने पर ।

तेजस्वी आचार्य द्रोण जिनमें आयुध रूपी नौका को धारण किया है उन बाहुओं से युद्ध में पुत्र के मारे जाने से होने वाले दुःख रूपी समुद्र को पार जाने के लिए तैरना चाहते हैं ।

क्यों क्या हुआ ।

क्या ! युद्ध में पुत्र के मारे जाने को सुनकर शस्त्रग्रहण के समय में शस्त्र को छोड़ दिया । यहां से लेकर

इसीलिए उस अतिरथ आचार्य ने अभय प्रदान करके अर्जुन के द्वारा मारे जाने के समय में सिन्धुराज की उपेक्षा कर दी । यदि ऐसी बात नही होती तो भला अन्यथा अभय प्रदानकर के उपेक्षा करना कैसे होता । यहां तक वह अङ्ग लक्ष्य में दिखाई पड़ रहा है ।

यह बात भी नही है कि यहां प्रतीति और व्युतपति की कोई क्षति दिखाई पड़ती है । जिसका तो सन्धियों में नियमन कथन करना है उसका उस सन्धि में अवश्य भावित्व के ख्यापन करने के लिए युक्ति होती ही है । किन्तु सन्धियों

## अभिनवभारती

नियमभाञ्जि, यथोपक्षेपो मुखसन्धावेव प्रथमे । एवं च न ह्यनुपक्षिप्ते वस्तुनि किञ्चिदपि शक्यक्रियम् । यत्तूच्यते 'चतुःषष्टयङ्गसंयुत' मिति तेन संभवमात्रमेषामुक्तं, न तु नियमः । यथासन्धिकृतः कर्तव्यानीति वचनं प्रत्युत सन्ध्यौचित्येनैषां निबन्धनमभिदधदस्मदभिहितनीतिपथोपदेश्येव, योग्यतार्थवृत्तिना हि यथाशब्देनायमव्ययीभावः ।

यत्तूक्तं शरीराङ्गनियमदर्शनात् कथमेतदिति, तत्रापि दृष्टान्ताद् व्यवस्थापि तु न संभवतिः स चास्तीत्युक्तं, शाखादयश्च वृक्षावयवा मध्येऽपि व्रध्नेऽप्यूर्ध्वेऽपि भवन्ति । न च शरीरे पादपादिवदुपक्षेपादिभिरवयवविकल्पः सन्धिरारभ्यते, यच्च प्रतिसन्ध्यभिधानं तद्बाहुल्येन तथा दर्शनात् । तथा-

## बालक्रीड़ा

के अन्तराल यानी संन्धियों के अङ्ग इय प्रकार के नही होते हैं अतः उनका अलग से वर्णन करेंगे। किन्तु कुछ अङ्ग ऐसे हैं जो अपने लक्षण के अनुसार नियमतः किये जाते हैं। जैसे उपक्षेप अङ्ग है जिसका मुख सन्धि में आरम्भ में ही नियमतः उपयोग किया जाता है। हाँ यह बात जरूर है कि जिस वस्तु का उपक्षेप निरूपण या वर्णन नही किया जाता है उस अनुपक्षिप्त वस्तु के विषय में कुछ भी नही किया जा सकता है। जो तो कहते हैं कि ६४ अङ्गों से संयुत यह है वह केवल उनकी संभावना की गई है न कि नियम किया गया है। यथा सन्धि कर्त्तव्यानि यह वचन तो प्रत्युत सन्धियों में निरूपणीय वस्तुओं के औचित्य के अनुकूल अंगों के निबन्धन को कहता है जो हमारी कही हुई नीति के मार्ग का उपदेश करता है क्योंकि यह योग्यता रूप अर्थ में रहने वाले या योग्यतार्थ वाले यथाशब्द के साथ अव्ययीभाव समास हुआ है।

जो तो कहा कि कथाशरीर इतिवृत्त में अंगों का नियमतः होना देखा गया है अतः न तु नियमः यह कैसे। वहां पर भी दृष्टान्त के अनुसार व्यवस्था है न कि वहां संभव है इसलिए व्यवस्था है वह तो वहां है ही ऐसा कहा है। जैसे शाखादि वृक्षों के अवयव मध्य में भी नीचे भी तथा ऊपर में भी होते हैं वैसे वृक्षों की तरह कथा शरीर में उपक्षेपादि के द्वारा किये गये अवयवों के विकल्प से युक्त संन्धि का आरम्भ होता है। और जो तो प्रतिसन्धियों का अनुसन्धियों का कथन है वह तो बाहुल्येन वैसा देखा गया है। तब भी जिस अर्थ का उपक्षेप एवं विस्तार कर दिया है और जो निश्चित गुण के बदौलत अभिलषित है उसके विषय में उपायादि का सम्प्रधारण संम्भावनीय है। अतः उपक्षेप परिकर परिन्यास एवं विलोभन के हेतु के रूप से भिन्न भिन्न अङ्गों को कहकर युक्ति को बतलाई है। किन्तु यह परिस्थिति नही है कि उसी स्थन में उनका सद्भाव है। और इस अंग के बाद इस अंग का उपन्यास करे ऐसे आनन्तर्य का नियम भी मुनि को अभिमत नही दिखाई पड़ता है। अन्यथा

## अभिनवभारती

प्युपक्षिप्तेऽर्थे विस्तारिते निश्चितगुणादभिलषिते संभावनीयमुपायादिविषयं संप्रधारणमित्युपक्षेपपरिकरपरिन्यासविलोभनहेतुत्वादन्यान्यभिधाय युक्तिरुक्ता, न तु तत्रैव सद्भावात् । आनन्तर्यनियमश्च मुनेरनभिमतो लक्ष्यते । अन्यथा सन्ध्यन्तरालानि सामादीनि मदान्तान्येकविंशतिः, लास्याङ्गानि गेयपदादीनि दश यानि वक्ष्यन्ते, तेषां कुत्र निवेशः स्यात् । सन्धिपञ्चकमयं हि रूपकं क्रमनियतं, तदङ्गसंहारभावितश्च सन्धिरिति, न च क्रमेणानेनैव तानि प्रयोज्यानीति वचनमस्ति । सदपि वा न्यायापेतमन्यथा योज्येत । न चोद्देशक्रममनूच्यते निबन्धनं लक्षणालङ्कारगुणवीथ्यङ्गसन्ध्यन्तराणि लास्याङ्ग वृत्तितदङ्गान्यपि तु असाधर्म्यदृष्टान्तः । तदेतत्प्रत्येकं लक्षणे स्फुटीभविष्यतीत्यास्तां तावत् ।

१ उपक्षेपः—तत्र प्रस्तावना न तावद्रूपकाङ्गं नटवृत्तव्याप्ततयेतिवृत्ताननुप्रवेशात् । इति तदनन्तरं पूर्वं, काव्यार्थ इतिवृत्तशरीरलक्षणोऽभिधेयः प्रधानरसलक्षणं च प्रयोजनसंक्षेपेणोपक्षिप्यते । यथा वेणीसंहारे भीमः—

## बालक्रीड़ा

मुनि को अनभिमत नही होता तो सामादि मदान्त २१ सन्ध्यङ्गों को और गेय पदादि १० लास्य के अङ्गों को जिनको कहेंगे उनका कहाँ निवेश हो सकेगा । पाँच सन्धियों वाले रूपक में अंगों का क्रम नियत है और सन्धि भी उन अङ्गों के संहार से भावित है । किन्तु ऐसा कोई वचन नही है कि इसी क्रम से उनका प्रयोग करना चाहिए । अथवा हो भी तो जो न्याय संगत नही है उसकी अन्यथा योजना करनी चाहिए । उद्देश क्रम के अनुसार लक्षण गुण अलंकार वीथी के अङ्गों लास्याङ्गों और का निबन्धन करना नही कहा है अपि तु असाधर्म्य दृष्टान्त है । यानी इसमें जैसा कहा है वैसा उसमें भी कहना चाहिए ऐसा साधर्म्य बोधक दृष्टान्त नहीं है । ये सब प्रत्येक बात लक्षण के निरूपण प्रसङ्ग में स्फुट होगी अतः यहां रहने दिया जाय ।

(१) उपक्षेप । यहाँ प्रस्तावना रूपक का अङ्ग नही है क्योंकि वह नट के वृत्त आचरणीय कर्त्तव्य से व्याप्त होने से इतिवृत्त में उसका अनुप्रवेश नही है । इति=यहां मूल में उपक्षेप इति स्मृतः में जो इति शब्द का उल्लेख किया है उसको अभिनव भारती में लिख दिया है । प्रस्तावना के अनन्तर बाद में पहले काव्यार्थ इतिवृत्त कथा शरीर लक्षण माने संज्ञा जिसकी है अभिधेय है और प्रधानरूप से निरूणीय रस है उनका प्रयोजन कहते हुए संक्षेप में उपक्षेप करते हैं । जैसे वेणी संहार में भीम उपक्षेप करता है—

यदुत्पन्नार्थबाहुल्यं ज्ञेयः परिकरस्तु सः ।

अभिनवभारती

लक्षागृहानलविषान्नसभाप्रवेशैः
प्राणेषु वित्तनिचयेषु च नः प्रहृत्य ।
आकृष्य पाण्डववधूपरिधानकेशान्
स्वस्था भवन्तु मयि जीवति धार्तराष्ट्राः ॥ इति ।६९।

२ परिकरः—परितः क्रियते तत ईषद् विस्तार्यते परिकरः । यथा भीमः—

प्रवृद्धं यद्वैरं मम खलु शिशोरेव कुरुभि-
र्न तत्रार्यो हेतुर्न भवति किरीटी न च युवाम् ।
जरासन्धस्योरस्तलमिव विरूढं पुनरपि
क्रुधा भीमः सन्धिं विघटयति यूयं घटयत ॥

बालक्रीड़ा

(मूल) उपन्न हुए अर्थ का जो बाहुल्य है विस्तार है वह परिकर है उस उत्पन्न हुए अर्थ की निष्पत्ति परिन्यास है ऐसा कवियों को सदा जानना चाहिए ।।७०।।

यहां सूत्रधार की "स्वस्था भवन्तु कुरुराजसुताः सभृत्याः। धृताराष्ट्र के लड़के अपने मृत्यों के साथ स्वस्थ रहें" ऐसी उक्ति को सुनकर क्रुद्ध मीम कहते हैं कि लाक्षा से निर्मित घर को हम लोगों का आवास बनाने और फिर उसमें अग्नि लगा देने तथा विषसम्पृक्त अन्न को खिलाने से हमारे प्राणों पर आघात करके और जूआ खेलने के लिए सभा में प्रवेश करा देने से हमारे धन दौलत पर प्रहार करके फिर उस सभा में पाण्डवों की बहू के चीर का हरण एवं केशों का आकर्षण कर के भी मेरे जीते हुए कुरुराज के लड़के स्वस्थ होंवें अपनी प्रकृति में रहें यह कैसे हो सकता है अपि तु स्वस्थ माने स्वर्गस्थ हो जायें, यह हो सकता है ।

यह स्वस्थः में खर प्रत्याहारीय वर्ण थकार के आगे रहते हुए शरप्रत्याहारीय सकार के रहने से स्वर के रके स्थान मे हुए विसर्ग का खर्परे शरि वा विसर्गलोपः इस वार्तिक से लोप हो गया । यहां स्वस्था भवन्तु में अधिक्षेप काकु है । आः दुरात्मन्ः स्वस्थ होवें । नही । कभी नही स्वस्थ होंवे अपि तु स्वर्गस्थ होंवे । ऐसा इसका अर्थ हैं ।।६९।।

(२) परिकर—जो उपक्षेप की अपेक्षा से विस्तृत किया जाता है । परिकर है । जैसे भीम कहता है—कि मेरी बाल्य अवस्था से ही जो वैर कुरुओं के साथ बढ़ गया उसवैर के होने में एवं बढ़ने में न आर्य युधिष्ठिर कारण है न किरीटी अर्जुन है

तन्निष्पत्तिः परिन्यासो विज्ञेयः कविभिः सदा ।।७०।।

गुणनिर्वर्णनं चैव विलोभनमिति स्मृतम् ।

अभिनवभारती

३ परिन्यासः—ततोऽपि निश्चयापत्तिरूपतया परितो हृदये सोऽर्थो न्यस्यते परिन्यासः ।

यथा—चञ्चद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघात-

संचूर्णितोरुयुगलस्य सुयोधनस्य ।

स्त्यानावनद्धघनशोणितशोणपाणि-

रुत्तंसयिष्यति कचास्तव देवि भीमः ।। इत्यादि ।७०।

४ विलोभनम्—ततस्तदेव गुणवदिति श्लाध्यते, श्लाघैव विलोभनहेतुत्वाद्विलोभनम् । यथा—द्रौपदी-अणुगल्लन्तु मए एदं वअणं देवदाओ ( अनुगृह्णन्तु मे एतद्वचनं देवताः ) इत्यादि । यथा वा विक्रमोर्वश्यां—

बालक्रीड़ा

और न तुम दोनों ही हेतु हो। इस प्रकार वैरी हुआ भीम क्रोध से जरासन्ध के विरूढ़ माने जमाये गये उरस्तल छाती की संधि तोड़ने की तरह संधि को मेल को तोड़ रहा है तुम लाग जोड़ो।

(३) परिन्यास—परिकर की अपेक्षा निश्चयापत्तिरूप से हृदय में उस वीज भूत अर्थ का परितः न्यास परिन्यास है । जैसे—

चमकती हुई भुजाओं से घुमाई गई प्रचण्ड गदा के अभिघात से जिसकी दीनों ऊरु संचूर्णित कर दी हैं ऐसे दुर्योधन के स्त्यान संहत अवनद्ध अवबद्ध एवं गाढे खून से सने हुए लाल हाथों से है देवि । तुम्हारे केशपाशों को यह भीम सजायेगा संवारेगा ।७०।

(४) विलोभन—वह है उसकी अपेक्षा वही गुण युक्त है इस तरह जिसकी श्लाघा की जाती है । विलोभन के हेतु होने से कार्यकारण में अभेद मानकर वह श्लाघा ही प्रशंसा ही विलोभन हैं। जैसे—द्रौपदी-देवतालोग मेरे इस वचन पर अनुग्रह करें। इत्यादि । अथवा जैसे - विक्रमोर्वशी में—

इस उर्वशी को सृष्टि करने के समय में कान्ति को देने वाला चन्द्रमा प्रजापति रहा अत एव ऐसी कान्तिमती यह है। केवल शृङ्गाररस स्वरूप स्वयं मंदन एवं वसन्त ऋतु प्रजापति रहा। अन्यथा वेद के अभ्यास से निरन्तर पढने से जड अतएव भौतिक

संप्रधारणमर्थानां युक्तिरित्यभिधीयते ।।७१।।

अभिनवभारती

अस्याः सर्गविधौ प्रजापतिरभूच्चन्द्रो नु कान्तिप्रदः

शृङ्गारैकरसः स्वयं नु मदनो मासो नु पुष्पाकरः ।

वेदाभ्यासजडः कथं नु विषयव्यावृत्तकौतूहलो

निर्मातुं प्रभवेन्मनोहरमिदं रूपं पुराणो मुनिः ।। इत्यादि ।।

तदेतदुपक्षेपाद्यङ्गचतुष्कं प्रायशो मुखसन्धौ भवति। उक्तेनैव न पौर्वापर्येण भवति। आनन्तर्यनियमस्तु नास्ति, न सन्ध्यन्तराणां सामादीनां मध्येऽनुप्रवेशात् । तदेतदाह मुनिः काव्यार्थस्य समुत्पत्तिरित्यादिना विलोभनमिति स्मृतमित्यन्तेन तत्र वृत्तान्तेनोपक्षयः सर्वेषां प्रयोजनमित्युक्तम् । परिकारस्य प्रयोजनमिष्टार्थस्य रचनापि ।

५ युक्तिर्यथा–'सहदेवः—आर्य, किंचन महाराजसन्देशोऽयं आर्येण अव्युत्पन्न इव गृहीतः' इत्यतः प्रभृति यावद्भीमवचनम्—

युष्मान् ह्रेपयति क्रोधाल्लोके शत्रुकुलक्षयः ।

न लज्जयति दाराणां सभायां केशकर्षणम् ।। इति ।

अस्याः प्रयोजनं प्रकाश्यप्रकाशनमपि ।७१।

बालक्रीड़ा

विषयों से जिसका कौतूहल नष्ट हो गया है ऐसा बूढा मुनि ऐसे मनोहर रूपके निर्माण करने में कैसे समर्थ हो सकता है ।

इस तरह ये उपक्षेपादि चार अङ्ग प्रायः मुखसन्धि में होते हैं । ये पहले कहे हुए प्रकार से ही होते हैं न कि पौर्वापर्यक्रम से होते हैं । क्योंकि आनन्तर्य में नियम नही है । सामादि के मध्य में सन्ध्यन्तरों का अनुप्रवेश नही है । इसी को मुनि ने काव्यार्थ की समुत्पत्ति इत्यादि से विलोभनमिति यहां तक कहा है । वहां वृत्तान्त का अनुपक्षय होना ही सबका प्रयोजन है । ऐसा कहा । इष्ट अर्थ की रचना करना परिकर का प्रयोजन है ।

(मूल) गुणों को निःशेष रूप से वर्णन विलोभन माना गया है । अर्थो का सम्प्रधारण निश्चय युक्ति है ।।७१।।

